४ ललित विस्तरा—चैत्यवंदनवृत्ति, हरिभद्ररचित, पत्र ११६ ग्रं० १२७०।

५ तिलकमञ्जरीसार—लघुधनपाल-विरचित ९ विश्राम, पत्र १०३, अंतिम पत्र बीच में कटा, विश्रामों के नाम और पद्य संख्या इस प्रकार है— (१) लक्ष्मीप्रसादतो नाम प्रथमो विश्रामः श्लोक १०६, पत्र १० (२) मित्रसमागमो नाम द्वितीयविश्रामः श्लोक १३२ पत्रांक २०, (३) चित्रपटदर्शनो नाम तृतीयो विश्रामः श्लोक १३९ पत्राङ्क ३२, (४) इति धनपाल-विरचिते तिलकमञ्जरीसारे पुर-प्रवेशनो नाम चतुर्थो विश्रामः श्लोक १२९ पत्राङ्क ४३ (५) इति लघुधनपालविरचिततिलकमञ्जरीसारे नौवर्णनो नाम पञ्चमो विश्रामः श्लोक १६ पत्राङ्क ५८, (६) मलयसुन्दरी-वृत्तान्तो नाम षष्ठो विश्रामः, श्लोक १४३ पत्राङ्क ७० (७) गन्धर्वक-शापापगमो नाम सप्तमो विश्रामः श्लोक १६२ पत्राङ्क ८४ (८) प्राग्भवपरिज्ञानो नाम अष्टमो विश्रामः श्लोक १४२ पत्राङ्क ९६ (९) इति श्री धनपालविरचिते तिलकमञ्जरीसारे राज्यद्वयलाभो नाम नवमो विश्रामः श्लोक ९२ पत्राङ्क १०३।

६ लोकतत्त्वनिर्णय—र० भगवतः हरिभद्रसूरि कृत पत्र १०, फिर पत्र ११ से १८ में अनेकान्तवाद संबंधी कोई रचना है, जिस के प्रारम्भ में "नमोऽनेकान्तवादाय। पूर्वापर-स्वभावपरिहारोपादानलक्षणपरिणामवतो भावाः" अंत में ले० सोहडेन लिखितेति।" फिर भिन्नाक्षरों में "आगमिक श्री जिनप्रभसूरिणां वादस्थल पुस्तिका।"

७—प्रतिष्ठादि विषयक वादस्थल—एवं अपौरुषेय वेद निराकरण। आदि अन्त इस प्रकार है—

"महादि मोह मातङ्ग कुंत्र भंगे मृगाधिपम्।
आदावादिजिनं नत्वा मोहोन्मूलन उच्यते ॥१॥

पत्र २६ में श्रीमन्तो जितदेवसूरिमुनिपाः सौवर्णिकायां पुरी प्रोक्ता स्नातकसंज्ञितेन परम-श्राद्धेन सुधात्मना सिद्धान्तोक्तविविक्तयुक्तिकलितं चक्रुर्विना मत्सरम्। वादस्थानकगद्यपद्यपदवी संभूपिते श्रेयसे। स्मर [५]सर [८]वसु [१]रुद्राङ्क प्रमाणे गजेऽब्दे समजनि जनचेतो मदमोदप्रदायि। इदमदगततत्त्वैः सूरिभिः शोधनीयं खलति यदिह बुद्धि-कस्य नो मादृशस्य। चलनकमलसेवामादृशै प्राप्य यस्य श्रुतपदमकरन्द-स्पंदविंदुं प्रदात्री, भुवनसरसि शोभा लम्पते राजहंसी।

स जयति मुनिचन्द्र श्री मुनीन्द्रः कवीन्द्रः।
श्री अजयदेवसूरि मोहम्मूलणविहाणदुल्लविया।
पीवंति सिद्ध वहु मुक्क सरललोयण करत्कहया ॥६॥

पत्र ४७ में—इति श्री यशोवर्द्धनान्तेवासिना यशोदेवस्य त्रिवर्गपरिहारतः ऽपौरुषेय-वेद निराकरणं ॥ श्री मंगल महाश्री-। पत्र ४८ से-इह हि महामोहतिमिरभरात्तरितविश्ववस्तु-तत्त्वदर्शनसमर्थ।

पत्र ६१ से—कृतिरियं पण्डित यशोवर्द्धनान्तेवासिनो यशोदेवसाध्यैरिति।



અષ્ટાપદજી દહેરાસરની ગુરુ-મૂર્તિ : સુરત



હરિપુરા મંદિરની ચરણ-પાદુકા : સુરત



અષ્ટાપદજી દહેરાસર ગોપીપુરા
સુરત



શ્રી મોહનલાલજી જૈન ઉપાશ્રય (નવી ધર્મશાળા)
ગોપીપુરા : સુરત

८ कुलकादि संग्रह, रत्नसिंहसूरि एवं पद्मनाभ (जो शायद आचार्यपद से पहले का दीक्षा नाम हो) की ३४ रचनाएं पत्र ७३, सूची

| क्रम सं. | आदिपद | गाथा | कृतिनाम | कर्ता | ताडपत्रांक | पृष्ठाङ्क |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | कल्याणशस्यपेथोदं | २४ | आत्मचिंताभावना-चूलिका | रत्नसिंहसूरि | १ | १ |
| २ | पाकृतः संस्कृतो वापि | २५ | आत्मानुशास्ति | ,, | ४ | २ |
| ३ | जयजयभुवणदिवायर | ३० | ऋषभदेवविज्ञप्तिका | ,, | ६ | ४ |
| ४ | सिरिधम्मसूरिसुगुरुं | ५६ | अप्पाणुसासणं | ,, | १० | ६ |
| ५ | जइ जीव तुज्झ सम्मं | १२ | हितशिक्षाकुलक | ,, | १६ | ९ |
| ६ | नारीण वहिरंगे | १२ | संवेगचूलिकाकुलकम् | ,, | १८ | १० |
| ७ | अमियमऊ हं नेमिं | १३ | नेमिनाथ स्तोत्र | ,, | १९ | १० |
| ८ | मंगलवरतरुकंदं | ११ | पार्श्वनाथ स्तोत्रम् | ,, | २१ | ११ |
| ९ | सिरिपासतिजयसुंदर | १३ | ,, | ,, | २२ | १२ |
| १० | जय जय नेमि जिणंद तुहु | १३ | श्री नेमिनाथ स्त० | ,, | २३ | १३ |
| ११ | ,, ,, पहु | ८ | श्री नेमिनाथ स्त० अणहिलवाडा | ,, | २५ | १३ |
| १२ | सिरि नेमिनाह सामिय जइवि | १२ | श्री नेमिनाथ स्त० | ,, | २६ | १४ |
| १३ | मूर्तयस्ते वपने क्षपन्ते | ८ | ,, | ,, | २७ | १५ |
| १४ | जयइ स जएकदीवो | ३६ | श्री धर्मसूरि स्तवन-षट्त्रिंशिका | ,, | २८ | १५ |
| १५ | नियगुरुपायपसाया | ३२ | आत्महितचिन्ताकुलक, | ,, | ३२ | १७ |
| १६ | सिरिधम्मसूरिपहुणो | ४४ | मनोनिग्रहभावनाकुलक, | पउमनाह | ३५ | १९ |

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १७ | नमिउं गुरुपयपउमं | ३४ | गुरुभक्तिकुलक | रत्नसिंहसूरि | ४० | २२ |
| १८ | सुहिओ वा दुहिओ वा | १६ | पर्यन्तसमयाराधना कुलक | ,, | ४४ | २४ |
| १९ | चिंतसु उवाच मेसं | २६ | उपदेश कुलक | ,, | ४६ | २५ |
| २० | सयलतियलोकतिलयं | २७ | नेमिनाथ | ,, | ४८ | २६ |
| २१ | पणमय पढमजिणंद | १० | श्री पुंडरिक गणधर-स्तोत्र | पउमनाह | ५१ | २८ |
| २२ | सिरिचरियतित्थनाहं | ११ | अणहिलपुर रथयात्रा-स्तवन | ,, | ५२ | २८ |
| २३ | यन्नामस्मृतिरप्यशेष | ८ | श्री भारती स्तोत्र | रत्नसिंहसूरि | ५३ | २९ |
| २४ | तिहुयणजणमणलोयण | १३ | श्री भरुयच्छ मुणिसुव्रत स्त० | ,, | ५५ | ३० |
| २५ | चउवीसंपि जिणिंदे | १४ | बावत्तरि जिनकुमर विवाह स्त० | पउमनाह गणि | ५६ | ३१ |
| २६ | जय जय पास सुहायर | १५ | पार्श्वजिन स्तवन | रत्नसिंहसूरि | ५७ | ३१ |
| २७ | सिरितिलसूरिगुरु गणहरह | २१ | श्री धर्मसूरि | ,, | ५९ | ३२ |
| २८ | जयजय संखेसर तिलय | १३ | श्री शंखेश्वर पार्श्व० स्त० | ,, | ६१ | ३४ |
| २९ | सिरिसंखेसरसंठिय निट्ठिय | १३ | ,, | ,, | ६३ | ३४ |
| ३० | संखेसरपुरसंठिय निट्ठिय | १३ | ,, | ,, | ६४ | ३५ |
| ३१ | संखपुरे सिरि वंदहु देउ | ९ | ,, | ,, | ६५ | ३६ |
| ३२ | यस्य त्रैलोक्यगतं ततं गुरुतम | ११ | ,, स्तोत्र | ,, | ६६ | ३६ |
| ३३ | सिरिधम्मसूरि चंदो | ९ | श्री धर्मसूरि छप्पय | पउमनाह | ६८ | ३८ |
| ३४ | चउवीसंपि जिणिंदे | ११ | शासनदेवी स्तोत्र | रत्नसिंहसूरि | ७२ | ३८ |

५ कृतियों में पउमसिंह गणिका नाम है। यह रत्नसिंहसूरि का आचार्यपद पूर्व का नाम है या अन्य कवि है, अन्वेषणीय है।

इन में से कई रचनाएं श्री ऋषभदेव केसरीमल पेढी से प्रकाशित 'प्रकरण समुच्चय' में नम्बर १, २, ३, ४, १५, १६, १७, १८, १९, तो प्रकाशित हो चुकी हैं। रत्नसिंह-सूरि की ३, ४, और भी रचनाएं प्रकरण समुच्चय में छपी है जो इस प्रति में नहीं है। फिर भी इस प्रति में कई ऐसी महत्त्वपूर्ण रचनाएं है जो विविध दृष्टियों से महत्त्वपूर्ण है।

उदाहरणार्थ—धर्मसूरि संबंधी रचनाएं और कतिपय स्तवन उन में से धर्मसूरिगुणस्तुति षट्त्रिंशिका दो गाथाएं धर्मसूरि संबंध में ऐतिहासिक तथ्य प्रस्तुत करती है उनके अनुसार ९ वर्ष की अवस्था में उन्होंने दीक्षा ली, ९ वर्ष सामान्य साधु के पर्याय में रहे और ६० वर्ष सूरिपद पर। इस तरह कुल ७८ वर्ष की आयु में संवत् १२३७ के भादरवा सुदि ११ को वे स्वर्ग को प्राप्त हुए।

नव नव वरिसे ठाउं, गिहवासे साहु भावएज्जाए।
सट्ठिं सूरिपयंमी, अडसयरिं सव्व—आउंमि ॥३३॥
बारस सत्ततीसे, सुद्धाए एक्कारसीई भद्दवए।
चंद दिणे सामि तुमं, सुरमंदिरमंडणं जाओ ॥३४॥

उपर्युक्त रचनाओं में से कुछ प्राकृत, कुछ संस्कृत और कुछ अपभ्रंश में है। रचना संवत् के उल्लेखवाली तो केवल एक ही रचना है "आत्मानुशासन" जो संवत् १२३९ वैशाख सुदि ५ को अणहिलपुर पाटण में रची गई है। नेमिनाथ स्तव में अणहिलवाड को स्वर्गपुरि वतलाया है। अणहिलपुर रथयात्रा स्तवन में कुमरनलिछ और वावत्तरि जिन स्तवन में कुमरविहार का महत्त्वपूर्ण उल्लेख है।



# देशी नाममाला

लेखक : प्रो० **नेमिचन्द्र शास्त्री** एम. ए.

कलिकालसर्वज्ञ आचार्य हेमचन्द्र की प्रतिभा बहुमुखी थी। इन्होंने दर्शन, व्याकरण, कोष, पुराण, अलङ्कार आदि शास्त्रों पर महत्त्वपूर्ण और उपयोगी ग्रन्थ लिखे हैं। इनका देशी नाममाला नामक कोश ग्रन्थ प्राचीन आर्यभाषा के जिज्ञासुओं के लिए अत्यन्त उपयोगी है। इस कोश के आधार पर आधुनिक आर्यभाषाओं के शब्दों की व्युत्पत्तियाँ एवं अनेक अर्थगत वैशिष्ट्य की विवेचना सम्यक् प्रकार की जा सकती है। जिन शब्दों की व्युत्पत्ति संस्कृत से सिद्ध नहीं की जा सकती है, उनकी इस कोश के आधार पर सहज में निर्धारित की जा सकती है।

प्राकृत भाषा का शुद्ध भण्डार तीन प्रकार के शब्दों से युक्त है—तत्सम, तद्भव और देश्य। तत्सम वे शब्द हैं, जिन की ध्वनियाँ संस्कृत के समान ही रहती हैं, जिन में किसी भी प्रकार का विकार उत्पन्न नहीं होता, जैसे नीर, कंक, कंठ, ताल, तीर आदि। जिन शब्दों के संस्कृत ध्वनियों में वर्णलोप, वर्णागम, वर्णविकार अथवा वर्णपरिवर्तन के द्वारा अवगत किया जाय, वे तद्भव कहलाते है; जैसे अग्र=अग्ग, इष्ट=इट्ठ, धर्म=धम्म, गज=गय, ध्यान=झाण, पश्चात्=पच्छा आदि। जिन प्राकृत शब्दों की व्युत्पत्ति-प्रकृति प्रत्यय विधान सम्भव न हो और जिन का अर्थ मात्र रूढ़ि पर अवलम्बित हो, ऐसे शब्दों को देश्य या देशी कहते हैं; जैसे अगय=दैत्य, इराव=हस्ती, छासी=छाश, चोढ=विल्व आदि। इस देशी नाममाला में जिन शब्दों का संकलन किया गया है, उनका स्वरूप निर्धारण स्वयं ही आचार्य हेम ने किया है।

जे लक्खणे ण सिद्धा ण पसिद्धा सक्कयाहिहाणेसु।
ण य गउणलक्खणासक्ति संभवा ते इह णिवद्धा ॥१-३॥
देस विसेस पसिद्धीइ मण्णमाणा अणत्तया हुन्ति।
तम्हा अण्णाइपाइअपयट्ट भासाविसेसओ देसी ॥१-४॥

जो शब्द न तो व्याकरण से व्युत्पन्न हैं और न संस्कृत कोशों में निबद्ध हैं तथा लक्षणा शक्ति के द्वारा भी जिनका अर्थ प्रसिद्ध नहीं है, ऐसे शब्दों का संकलन इस कोश में करने की प्रतिज्ञा आचार्य हेमने की है। देशी शब्दों से यहां महाराष्ट्र, विदर्भ, आभीर आदि प्रदेशों में प्रचलित शब्दों का संकलन भी नहीं समझना चाहिए। यतः देश विशेष में प्रचलित शब्द अनन्त हैं, अतः उन का संकलन संभव नहीं है। अनादिकाल से प्रचलित प्राकृत भाषा ही देशी है।

हेमने उपर्युक्त प्रतिज्ञावाक्य में बताया है कि जो व्याकरण से सिद्ध न हो, वे देशी शब्द हैं और इस कोश में इस प्रकार के देशी शब्दों के संकलन की प्रतिज्ञा की गयी है; किन्तु इस कोश में लगभग एक तिहाई इस प्रकार के शब्द है, जिनकी व्युत्पत्तियां व्याकरण के नियमों के आधार पर सिद्ध की जा सकती है। अमयनिग्गम-अमृतनिर्गम शब्द चन्द्रमा का वाचक माना है। इस शब्द की व्युत्पत्ति व्याकरण से सिद्ध है, पर संस्कृत कोशों में इस शब्द को अनिबद्ध रहने के कारण ही यहां इसे देशी कहा है। इसी प्रकार अब्भपिसाय-अभ्रपिशाच, पुरिल्लदेवो-पूर्वदेव, बंभणी=ब्राह्मणी, गहवई-गृहपति आदि अनेक शब्द हैं। इस कोश में ऐसे भी शब्दों का संकलन है, जिन का अर्थ लक्षणा शक्ति के द्वारा सिद्ध होता है; जैसे गोसण्णो शब्द मूर्ख के अर्थ में संगृहीत है, इसका संस्कृत रूप गोसंज्ञ है, यह बलीवर्द के समान लक्षणाशक्ति द्वारा ही मूर्ख अर्थ का द्योतन करता है। अतः स्पष्ट है कि हेम ने इस कोश के संकलन में अपने प्रतिज्ञावाक्य का पूरी तरह निर्वाह नहीं किया है।

देशी नाममाला में ३९७८ शब्द संगृहीत है। इन का विवरण निम्न प्रकार है—

| | |
|---|---|
| तत्सम शब्द—जिन की ध्वनियां संस्कृत शब्दों के समान हैं— | १०० |
| गर्भित तद्भव—वर्णागम, वर्णविकार आदि से विकृत— | १८५० |
| संशययुक्त तद्भव—खींचतानकर जिन की व्युत्पत्ति सिद्ध की जाय | ५२८ |
| अव्युत्पादित प्राकृत शब्द— | १५०० |

इस कोश की रचना वर्णक्रम के आधार पर की गई है। यह स्वरवर्ग, क वर्ग, च वर्ग, ट वर्ग, त वर्ग, प वर्ग, य वर्ग और स वर्ग इन आठ अध्यायों में विभक्त है। इस में कुल ७८३ गाथाएँ हैं। जिस प्रकार धनपाल कवि की पाइअलच्छी नाममाला प्राकृत के आरम्भिक अभ्यासिओं के लिए उपयोगी है। उसी प्रकार यह प्राकृत के प्रौढ अभ्यासियों के लिये उपयोगी है। इस कोश की निम्न पांच विशेषताएँ हैं—

(१) साहित्यिक सुन्दर उदाहरणों का संकलन।

(२) संकलित शब्दों का आधुनिक देशी भाषाओं के साथ सम्बन्ध।

(३) ऐसे शब्दों का संकलन, जो अन्यत्र उपलब्ध नहीं है।

(४) ऐसे शब्दों का संकलन, जिन के आधार पर उस काल के रहन सहन और रीति रिवाज का यथेष्ट परिज्ञान प्राप्त किया जा सकता है।

(५) परिवर्तित अर्थवाले ऐसे शब्दों का संकलन, जो सांस्कृतिक इतिहास के लिए अत्यन्त महत्त्वपूर्ण, उपयोगी और उपादेय हैं।

कोशकारने कोशगत शब्दों के अर्थ को हृदयंगम करने के लिए कुछ सरस गाथाएँ उदाहरण स्वरूप उपस्थित की हैं। यह अभीतक विवादास्पद है कि इन गाथाओं का रचयिता कौन है। शैली और शब्दों के उदाहरणों को देखने से ज्ञात होता है कि इन गाथाओं के रचयिता आचार्य हेम ही हैं। इन गाथाओं का साहित्यिक मूल्य अत्यधिक है। सरसता, भाव और कलागत सौन्दर्य की

दृष्टि से ये गाथाएँ गाथा सप्तशती की गाथाओं के समान ही लोकप्रिय हैं। प्रत्येक पाठक इन में डूबने पर पूरा रसास्वादन कर सकता है। इन में विरहिणियों के चित्तवृत्ति, धनिकों के विलासभाव, नखशिख चित्रण, रणभूमि की वीरता, संयोग और वियोग, शृङ्गार की विभिन्न परिस्थितियाँ, कृपणों की कृपणता, प्रकृति के विभिन्नरूप और दृश्य, नारी की मसृण और मांसल भावनाएँ एवं विभिन्न प्रकार के रमणीयभाव निरूपित किये गये है। देशी नाममाला की यह शैली समस्त कोश साहित्य से बिलकुल भिन्न है। किसी भी भाषा के कोश में इस प्रकार के उदाहरण पद्य नहीं मिलते है। संकलित शब्दों का अर्थ उदाहरण द्वारा हृदयंगम करा देना हेम की विलक्षण प्रतिभा का ही कार्य है। नमूने के रूप में एकाध गाथा उध्धृत की जाती है—

आयावलो य वालायवम्मि, आवालयं च जलणियडे।
आडोवियं च आरोसियम्मि, आराइयं गहिए ॥१-१७॥

अर्थात्—आयावलो=बालातपः, आवालयं=जलनिकटम्, आडोवियं=आरोपितम् और आराइयं=गृहीतम् अर्थ में प्रयुक्त है। इन शब्दों का यथार्थ प्रयोग अवगत करने के लिए आचार्य हेमने निम्न गाथा उदाहरण में उपस्थित की है—

आयावले पसरिए किं आडोवसि रहङ्ग णिअदइअं।
आराइअबिसकन्दो आवालठियं पसाएसु ॥५८॥ (७०)

अर्थ—हे चक्रवाक! सूर्य के बाल आतप के फैल जाने पर—उदय होने पर तुम अपनी स्त्री के ऊपर क्यों क्रोध कर रहे हो? तुम कमलनाल लेकर जल के निकट में बेठी हुई अपनी भार्या को प्रसन्न करो।

खणमित्तकलुसियाए लुलियालयवल्लरी समोत्थरियं।
भमरभर ओहुरयं पङ्कयं व भरिओ मुहं तीए ॥१-१५७॥

क्षणभर के लिए उदास मुँहवाली स्त्री के मुखपर लटकती हुई केशावली कमल पर आसीन भ्रमर पंक्ति की याद दिलाती है।

इस प्रकार कोशकार ने कोश में आये हुए शब्दों के अर्थ को सरस उदाहरणों द्वारा स्पष्ट किया है।

इस कोश की दूसरी विशेषता यह है कि इस में इस प्रकार के अनेक शब्द है जिन से मराठी, कन्नड़, गुजराती, अवधी, व्रजभाषा और भोजपुरी के शब्दो की व्युत्पत्ति सिद्ध की जा सकती है। हिन्दी शब्दों की व्युत्पत्तियाँ संस्कृत शब्दावली से सिद्ध की जाती हैं, पर यथार्थ में अनेक ऐसे शब्द है, जिन का संस्कृत के शब्दों से कोई सम्बन्ध नहीं। यहाँ पाठकों की जानकारी के लिए एक तालिका दी जायगी, जो हमारे इस कथन पर प्रकाश डालने में पूर्ण सक्षम हैं।

अंगालिअं इक्षुखण्डम् १/२८—यह शब्द ईख के उस टुकड़े के अर्थ में आया है, जो

निस्सार होता है, जहाँ ईख की पंक्तियाँ लगी रहती हैं। यह पशुओं के चोर के काम में आता है। भोजपुरी, ब्रजभाषा और अवधी में अँगोला शब्द प्रचलित है। इस की व्युत्पत्ति अंगालिअं से मानी जा सकती है।

अम्मा अम्बा १/५—अब हिन्दी से विभिन्न ग्रामीण बोलियों में यह शब्द इसी अर्थ में प्रयुक्त है।

उक्खली पिठरम् १/८८ अवधी में ओखरी, राजस्थानी, ब्रजभाषा और भोजपुरी में ओखली, उखली, ओखरी और ओखड़ी।

चुल्लीइ उल्लिउद्धाण १/८७—भोजपुरी, राजस्थानी, ब्रजभाषा और अवधी में चूल्हा, गुजराती में चूलो।

उत्थल्ला परिवर्तनम् १/९३—हिन्दी उथल, गुजराती में उथल।

उल्लुटं मिथ्या १/७९—हिन्दी की सभी ग्रामीणबोलियों में उलटा।

उसीरं बिसतन्तुः १/९४—अवधी, भोजपुरी और ब्रजभाषा में उशीर, यह शब्द कमल-नाल या खश के अर्थ में प्रयुक्त है।

उडिदो माषधान्यम् १/९८—ब्रजभाषा उड़द, भोजपुरी उरिद, खड़ीबोली उड़द, गुजराती अडद और राजस्थानी उड़िद या उड़द।

उड्डसो मत्कुणः १/९९—भोजपुरी में उड़िस या उड़ीस, बंगला और मैथिली में उड़ीस।

उत्तालं उव्वेत्तालं द्वावप्येतौ निरन्तरस्वररुदिते १/१०१—हिन्दी की समस्त ग्रामीण बोलियों में उद्धृत अर्थ में उत्ताल।

उव्वाओ खिन्नार्थ १/१०२—ब्रजभाषा और अवधी में ऊबना, भोजपुरी में उबना, ऊबना, अवधीकोश में बताया गया है कि 'ओवा' से सम्बद्ध अर्थात् वैसे ही घबराना, जैसे ओवा की बीमारी में लोग घबड़ाते है। इस से स्पष्ट है कि अवधी कोशकार 'ऊबना' का सम्बन्ध 'ओवा' से मानते है, पर यह ठीक नहीं। ऊबना का सम्बन्ध उव्वाओं से ठीक बैठता है।

उत्थल्ल पत्थल्ला पार्श्वद्वयेन परिवर्तनम् १/१२२—हिन्दी मे उथल=पुथल, गुजराती में उथल–पाथल।

ओज्झरी अन्त्रावरणम् १/१५७—आंत या पेट ब्रजभाषा में ओझ, ओझर, भोजपुरी में ओज्झरी।

ओड्ढणं उत्तरीयम् १/१५५—राजस्थानी ओढ़णी, ब्रजभाषा, अवधी और गुजराती में ओढ़नी। ब्रजभाषा सूरकोश में बताया गया है कि ओढ़नी स्त्रियों के ओढ़ने के वस्त्र, उपरैनी, चादर और फरिया है।

कट्टारी छुरिका २/४—हिन्दी की सभी ग्रामीण बोलियों में कटारी।

कन्दो मूलशाकम् २/१—हिन्दी, बंगला और मैथिली में कन्द।

काहारो जलादिवाही कर्मकरः २/२७ हिन्दी की सभी ग्रामीण बोलियों में काहार या कहार।

कुक्कुसो धान्यादितुषः २/३६—व्रजभाषा में कूकस, कन-कूकस मुहावरा प्रसिद्ध है। गुजराती में कूसका।

कुक्खी कुक्षि २/३४—हिंन्दी में कोंख या कूंख।

कुडीरं, कुडिआ वृत्ति विवरम् २/२४ हिन्दी कुटी या कुटीर।

कोइला काष्ठांगारः २/४९—हिन्दी कोयला।

कोप्यो अपराधः २/४५—हिन्दी कोप।

कोलिओ तन्तुवायः २/६५—हिन्दी में कोली।

कोल्हुओ इक्षुनिपीडनयन्त्रम् २/६५ हिन्दी की सभी बोलियों में कोल्हू।

खट्टिक्को शौनिकः २/७० हिन्दी और गुजराती में खटीक।

खड्डा खनिः २/६६—हिन्दी में खड्डा गुजराती में खाड़ो।

खडक्की लघुद्वारम् २/७१—खड़ी बोलि में खिड़की, व्रजभाषा में खिड़की, भोजपुरी में खिरकी।

खद्दं भुक्तम् २/६७—हिन्दी खाया।

खलइयं रिक्तम् २/७१—राजस्थानी, भोजपुरी और व्रजभाषा में खाली।

खली तिलपिण्डिका २/६६—हिन्दी में खली।

खाइआ परिखा २/७३—खड़ो बोली, राजस्थानी, गुजराती और भोजपुरी में खाई।

खल्ला चर्म २/६६—हिन्दी खाल।

गायरी, गग्गरी, गर्गरी २/८९—हिन्दी गागर।

गड्डरी छागो २/८४ व्रजभाषा में बकरियों को चरानेवाली और पालनेवाली जाति को गडेरी कहा जाता है।

गढ दुर्गम् २/८१—हिन्दी गढ़।

गंडीरी इक्षुखण्डम् २/८२—हिन्दी गंडेली या गड़ेरी।

गोवरं करीषम् २/९६—हिन्दी गोवर।

घग्घरं जघनस्थवस्त्रभेदः २/१०७—व्रजभाषा और राजस्थानी में घावरा।

घट्टो नदीतीर्थम् २/१११—हिन्दी घाट।

चउक्कं चत्वरम् ३/२—हिन्दी चौक।

चवेडी श्लिष्टकरसंपुटम् ३/३—हिन्दी चपेट।

चाउला तण्डुला ३/८—हिन्दी चावल।

चोट्टी शिला ३/१—हिन्दी चोटी।

छइल्लो विदग्धः ३/२४—हिन्दी छैला।

छिणाली जारः ३/२७—हिन्दी छिनाल।

छेंडी लघुरथ्या ३/३१—ब्रजभाषा में छेंड़ो।

छल्ली त्वक् ३/२४—खड़ी बोली में छाल।

छडा विद्युत् ३/२४—खड़ी बोली छटा, राजस्थानी छडा।

छेलओ छागः ३/३२—भोजपुरी और ब्रजभाषा में छेर।

जोण्णलिआ धान्यम् ३/५०—ब्रजभाषा जुणरी, जुनरी, जोणरी, भोजपुरी जुनरी और राजस्थानी जोणरी या जुणरी।

जोवारी धान्यम् ३/५०—ब्रजभाषा में जुआर।

झंखरो शुष्कतरुः ३/५४—हिन्दी झंखर, झाड़-झंखार मुहावरा प्रसिद्ध है।

झड़ी निरन्तरवृष्टिः ३/५३—ब्रजभाषा, खड़ीबोली, भोजपुरी और राजस्थानी में झड़ी या झरी।

झमालं इन्द्रजालम् ३/५३—हिन्दी झमेला।

झलुसिअं दग्धम् ३/५६—हिन्दी झुलसना।

झाडं लतागहनम् ३/५७—हिन्दी झाड़।

झुट्ठं=अलीकम् ३/५८—हिन्दी की सभी बोलियों में झूंठ।

टिक्कं तिलकम् ४/३—हिन्दी टीका।

टिप्पी तिलकम् ४/३—हिन्दी टिपकी या टिप्पी।

ठल्लो निर्धनः ४/५—हिन्दी ठल्ला।

डलो लोष्टम् ४/७—हिन्दी डली, ढेला, डेला।

डाली शाखा ४/९—हिन्दी डाली।

डोला शिविका ४/११—हिन्दी डोला।

ढंकणी पिधानिका ४/१४—हिन्दी ढंकना, ढकनी।

ढेंका कूपतुला ४/१७—हिन्दी ढेंका।

ढेंची बलाका ४/१५—हिन्दी ढेंकी=चावल कूटनेवाली।

तग्गं सूत्रम् ५/१—हिन्दी तागा।

दअरी शराव (सुरा) ५/३४—हिन्दी दारू।

पलही कर्पासः ६/४—ब्रजभाषा पेहला, पैला।

पूणी तूललता। यन्मध्यात्सूत्रतन्तुर्निस्सरति—हिन्दी पूनी पिउनी या पौनी।

पोट्टं उदरम् ६/६०—हिन्दी पेट।

पोत्तओ वृषणः ६/६२—हिन्दी पोत्ता ।

बोक्कड़ो छागः ६/९६—ब्रजभाषा बोकरा ।

माओ ज्येष्ठभगिनिपतिः ६/१०२ बुन्देली में मऊआ ।

मम्मी, मांसी, मातुलानी ६/११२—हिन्दी की सभी बोलियों में मामी तथा प्यार की बोली में मम्मी ।

सोहणी सम्मार्जनी ८/१७—हिन्दी में सोहनी ।

हड्डं अस्थि ८/५९—हिन्दी में हड्डी, हाड़ ।

हरिआली दूर्वा ८/६४—हिन्दी में हरिआलो ।

तीसरी विशेषता यह है कि इस कोश में कुछ ऐसे शब्द भी संकलित है, जिन के समकक्ष अन्य किसी भाषा में उन अर्थों को अभिव्यक्त करनेवाले शब्द नहीं हैं । उदाहरण के लिए चिच्चो ३/९ शब्द चिपटीनाक या चिपटीनाकवाले के लिए, अज्झेली १/७ शब्द दूध देने वाली गाय के लिए, जंगा ३/४० गोचरभूमि (Pasture Land) के लिए, अण्णाणं १/७ शब्द विवाह के समय वरपक्ष की ओर से वधू को दी जानेवाली भेंट के लिए, अंगुट्ठी १/६ शब्द सिर गुन्थी के लिए, अणुवज्जिअ जिस की सेवा शुश्रूषा की जाती है, उस के लिए, कक्कसो २/१४ दधि और भात मिलाकर खाने या मिले हुए दही-भात के लिए, उल्लूहलिओ १/११७ शब्द उस व्यक्ति के लिए प्रयुक्त होता है जो कभी भी तृप्ति को प्राप्त नहीं होता, परिहारिणी ६/३१ शब्द उस भैंस के लिए आया है जो भैंस पांच वर्षों से प्रजनन नहीं कर रही है, अहिविण्ण १/२५ शब्द उस स्त्री के लिए आया है जिस के पति ने दूसरी स्त्री से विवाह किया है, आइप्पणं १/७४ शब्द उत्सव के समय घर को चूने से पुतवाने के अर्थ में, पड्डी १/१ पहले पहल बच्चा देनेवाली गाय के लिए एवं पोडआ शब्द सूखे गोवर की अग्नि के लिए आया है ।

चौथी विशेषता उन तत्सम संस्कृत शब्दों की है जिन के अर्थ संस्कृत में कुछ है और प्राकृत में कुछ । यहाँ कुछ शब्दों की तालिका दी जा रही है, जिस से उक्त कथन स्पष्ट हो जायगा ।

उच्चं नाभितलं १/८६ संस्कृत में उच्च शब्द का अर्थ ऊंचा, उन्नत और श्रेष्ठ है पर इस कोश में नाभि की गहराई के लिए आया है ।

उच्चारो विमलः १/९७ संस्कृत में उच्चार शब्द का अर्थ उच्चारण, कथन, विष्ठा और मल है, पर इस कोश में निर्मल अर्थ है ।

कलंको वंशः २/८ संस्कृत में कलंक शब्द का अर्थ चिह्न, धब्बा, दोष, अपवाद, दुर्नाम, लाञ्छन आदि है पर इस कोश में वांस के अर्थ में आया है ।

कमलो पिठरः २/५४ संस्कृत में कमल शब्द जल में उत्पन्न होनेवाले सुन्दर पुष्प के अर्थ में प्रसिद्ध है, पर इस कोश में इस का अर्थ वर्तन है ।

कली शत्रुः २/२ संस्कृत में कलि शब्द कलियुग, बहेड़े का वृक्ष, शूरवीर और विवाद के अर्थ में आया है, पर इस कोश में शत्रु अर्थ है ।

कुमारी चण्डी २/३५ संस्कृत में कुमारी शब्द अविवाहित कन्या, बारह वर्ष की कन्या, घीकुआर, मेदिनी पुष्प, बडी इलायची, नवमल्लिका, चमेली, दुर्गा, पार्वती और सीता के अर्थ में आया है, पर इस कोश में क्रोधित नारी के अर्थ में प्रयुक्त है ।

तमो शोकः ५/१—संस्कृत मै तम शब्द अंधकार, राहु, मोह, नरक, आदि अर्थों में आया है, पर इस कोश में इस का अर्थ शोक है। सम्भवतः लक्षणा शक्ति से ही इस का यह अर्थ कोशकार ने ग्रहण किया हैं।

तलं ग्रामेशः ५/१९—संस्कृत में तल शब्द का अर्थ मध्यदेश, पेंदी, पाताल, स्वभाव, जंगल, गड्ढा, घर की छत, थप्पण, तमाचा, ताड़ का वृक्ष, अधोभाग, पृष्ठदेश, मूलदेश, हथेली, पैर का तलवा, तलवार की मूठ, गोद, कलाई, पहुँचा, एक नरक का नाम, सहारा, आधार, जल के नीचे की भूमि, वक्षःस्थल, महादेव, सात पातालों में से पहला पाताल आदि है, किन्तु इस कोश में ग्रामाधिपति या गाँव का मुखिया है।

पलं स्वेदः ६/१—संस्कृत में पल शब्द का अर्थ मांस, क्षण, घटी का साठवाँ भाग, धान का पुआल, चलने की क्रिया, छल, तुला, तराजू, एक तौल जो चार कर्ष के बराबर होती है, मूर्ख, पलक आदि है, किन्तु इस कोश में पल शब्द का अर्थ पसीना है।

माला ज्योत्स्ना ६/१२८—संस्कृत में माला शब्द श्रेणी, पंक्ति, अवलि, गले में पहनने का पुष्पों का हार, गजरा, जप करने की माला, एक प्रकार की दूर्वा एवं उपजाति छन्द का एक भेद अर्थों में आया है; पर इस कोश में चाँदनी के अर्थ में प्रयुक्त हुआ है।

वल्लरी केशः ७/३२—संस्कृत में वल्लरी शब्द वल्ली, मंजरी, लता और एक प्रकार का बाजा, इन अर्थों में प्रयुक्त हुआ है पर कोश में केश अर्थ में आया है।

इस प्रकार संस्कृत के तत्सम शब्दों के अर्थ बिल्कुल बदले हुए हैं। इन अर्थों के आधारपर उक्त शब्दों की सुन्दर आत्मकथा उपस्थित की जा सकती है।

इस कोश की पाँचवीं विशेषता यह है कि इस में इस प्रकार के शब्दों का संकलन किया गया है, जिन के आधार पर उस काल के रहन-सहन और रीति-रिवाजों का लेखा-जोखा उपस्थित किया जा सकता है। उदाहरण के लिए कुछ शब्दों को लिया जायगा।

केश रचना के लिए हेमचन्द्र ने कई प्रकार के शब्द प्रयुक्त किये हैं। इन शब्दों के अवलोकन से पता लगता है कि उस समय केश विन्यास के कई तरीके प्रचलित थे। सामान्य केश रचना के लिए बब्बरी ६/९०, रूखे केशबन्ध के लिए फुंटा ६/८४, केशों का जूड़ा बाँधने के लिए ओअग्गिअं १/१७२, सीमान्त सुन्दर ढङ्ग से सजाये गये केश विन्यास को कुंभी २/३४, रूखे बालों को साधारण ढङ्ग से लपेटने के अर्थ में दुमंतओ ५/४७ शिर पर रंगीन कपड़ा लपेटने के अर्थ में अणराहो एवं किसी लसदार पदार्थ को लगाकर सिर

अवगुंठन के अर्थ में णीरंगी ५/३१ शब्द आया है। इन शब्दों से अवगत होता है कि केश विन्यास के विविध प्रकार उस समय वर्तमान थे।

आचार्य हेम ने आषाढ़ मास में गौरी पूजा के निमित्त होनेवाले उत्सव विशेप का नाम भाडअं ६/१०३, श्रावण मास में शुक्लपक्ष की चतुर्दशी को होनेवाला उत्सव विशेष के लिए वोरल्ली ७/८१, भाद्रपद मास में शुक्लपक्ष की दशमी को होनेवाले उत्सव के लिए णेड्डुरिआ ४/४५, आश्विन कृष्णपक्ष में सम्पन्न होनेवाला श्राद्धपक्ष के लिए महालवक्खो ६/१२७, आश्विन मास में शरत्पूर्णिमा जैसे महोत्सव के लिये पोअलओ ६/८१, इस उत्सव में पति अपनी पत्नी के हाथ से पुओं का भोजन करता था। माघ महीने में एक प्रकार का ऐसा उत्सव सम्पन्न किया जाता था जिस में ऊख की दतउन की जाती थी इस उत्सव के लिए अवयारो १/३२, वसन्तोत्सव के लिए फग्गू ६/९२ एवं नवदम्पति परस्पर में एक दूसरे का नाम लेते थे, उस समय जो उत्सव सम्पन्न किया जाता था, उस के लिये लयं ७/१६ शब्द का प्रयोग किया है। इन उत्सव वाची शब्दों को देखने से ज्ञात होता है कि हेम ने इस कोश में अपने समय में प्रचलित समस्त उत्संव परम्पराओं के वाचक शब्दों का संकलन किया है।

इस कोश में कतिपय शब्द इस प्रकार के भी संकलित है, जिन से उस काल की रीति-रिवाजों पर पूर्ण प्रकाश पड़ता है। एक शब्द एमिणिआ १/१४५ आया है यह शब्द उस स्त्री का वाचक है जो अपने शरीर को सूत से नापकर उस सूत को चारों दिशाओं में फेंकती है, इसी प्रकार आणंदवडो १/७२ शब्द आया है, इस का अर्थ है कि जिस का विवाह कुमारी अवस्था में हो जाय वह स्त्री जब प्रथमवार रजस्वला हो, उस के रजलिप्त वस्त्र को देखकर पति या पति के अन्य कुटुम्बीओ आनन्द प्राप्त करते है, वह आनन्द इस शब्द के द्वारा व्यक्त किया गया है।

इसमें कुछ खेल के वाची शब्द भी संकलित हैं। इन शब्दों से उस काल के मनोरंजन के साधनों पर सुन्दर प्रकाश पड़ता है। यहाँ उदाहरण के लिये दो-एक खेल को ही लिया जाता है। जो खेल आँखों को थका देनेवाला या आँखों को अतिप्रिय होता था, उस के लिए गंदोणी २/८३ शब्द आया है। लुका-छिपी खेल के लिए आतुंकी १/१५३ शब्द प्रयुक्त हुआ है। यहाँ कुछ ऐसे शब्द दिये जाते हैं, जो रीतिरिवाजों पर प्रकाश डालते हैं—

अज्झोल्लिआ कोडाभरणे मौक्तिकरचना १/३३ गले के हार में अथवा वक्षःस्थल के आभूपण में मोतियों का लगाना।

अद्धजंघा मोचकम् पादत्राणं १/३२—एक प्रकार का जूता, जो आजकल के चप्पल के समान होता था।

अंबोची पुप्पलावी १/९—पुष्प चयन करनेवाली मालिन।

अवअच्छं कक्षावस्त्रम् १/३६—कटि पर पहना जानेवाला वस्त्र, पुरुषों के लिए धोती, स्त्रियों के लिए घग्घर-घांघरा था।



ધાતુનું સમવસરણ (ગોડીપાર્શ્વનાથ જિનપ્રાસાદ : સુરત)

સિરોહીના દીવાન શેઠ મેળાપચંદ આણંદચંદ અજારી (મારવાડ)ના દહેરાસરમાંથી નકરો ભરીને આ સમવસરણ સુરત લાવવામાં આવ્યું. વિ. સં. ૧૯૪૭ના માગ સુદ ૩ના રોજ શ્રીમદ મોહનલાલજી મહારાજે પ્રતિષ્ઠા કરી. 'સં. ૧૧૧ X ' માત્ર ત્રણ આંક સ્પષ્ટ છે.

(મુનિશ્રી મૃગેન્દ્ર મુનિ મહારાજના સંગ્રહમાંથી)



હ્રીંકારયુક્ત શ્રી પાર્શ્વનાથ ભગવાનની ધાતુપ્રતિમા (સં. ૧૬૩૫)

આ ધાતુ પ્રતિમા ડુંગરપુર(રાજસ્થાન)માં શા. ગોરધનદાસ પટવાના ગૃહ-મંદિરમાં સુરક્ષિત છે. તેમાં પરિકરની મધ્યે હ્રીંકાર કંડારેલો છે. મૂર્તિના પૃષ્ઠભાગમાં લેખ ઉત્કીર્ણ છે. :—

"वि. सं. १६३५ वैशाख वदि. ११ बुधवार श्री वृध्धतपापक्षे भट्टारक श्री तेजरत्नसु(सू)रिभिः.........., त्पदे भट्टारिक श्री देवसुंदरसूरिभिः प्रतिष्ठीते ॥

(મુનિશ્રી મૃગેન્દ્ર મુનિ મહારાજના સંગ્રહમાંથી)

आवरेइआ मद्यपरिवेषणभाण्डम् १/७१—शराब वितरित करने का बर्तन।

उआली अवतंसः १/९०—कर्णाभूषण।

उल्लरयं कपर्दाभरणम् १/११०—कौड़ियों के आभूषण।

उच्छुररणं इक्षुवाटं १/११७—गन्ने का बगीचा, A garden of Sugar Cane.

उत्तरणवरंडिआ समुद्रनद्यादौ जलतरणोपकरणं प्रवहणादि १/२२—स्टीमर के अर्थ में प्रयुक्त है।

चडलातिलयं काञ्चनशृंखलालाम्बिरत्नतिलकम् ३/८—स्वर्ण जटिल रत्नहार।

झज्झरी स्पर्शहरिहारार्थचण्डालादीनां हस्तयष्टिः ३/३४—एक छड़ी, जिसे चाण्डाल अपना अस्पर्शत्व सूचित करने के लिए रखता था।

टोक्कणं मद्यपरिमाणभाण्डम् ४/४—शराब नापने का बर्तन।

डंघो उदञ्चनविशेषो नालिकेरमयः ४/११—नारियल की बनी हुई बालटी या नारियल का डोल।

पाडुच्ची तुरगमण्डनम् ६/३९—घोड़े का साज।

यह कोश भाषा और साहित्य दोनों का अध्ययन करने के लिए बहुत उपयोगी है। इस में भाषा के ऐसे अनेक विकसित रूप हैं, जो अतीत की सम्पत्ति हैं। इन का भाषा वैज्ञानिक दृष्टि से विवेचन करने पर अनेक तथ्य प्रत्यक्ष होंगे।



॥ श्री शंखेश्वरपार्श्वनाथाय नमः ॥

॥ ॐ अर्हं सद्गुरुभ्यो नमः ॥

# जैन दार्शनिक साहित्य और प्रमाणविनिश्चय

लेखक : **पू० मुनिराज श्री जम्बूविजयजी महाराज.**

[ पूज्यपाद प्रातःस्मरणीय मेरे अनन्त उपकारी गुरुदेव श्री १००८ मुनिराज श्री **भुवनविजयजी** महाराज साहेब की कृपा से एवं माननीय विद्वद्वर्य डॉ. वासुदेव विश्वनाथ गोखले इन की शुभ प्रेरणा से आज से बारा वर्ष पूर्व जब मैं ने तिब्बती भाषा का अध्ययन किया तब मुझे भारतीय दार्शनिक साहित्य के अध्ययन में तिब्बती भाषा ज्ञान की अत्यंत उपयोगिता का परिचय मिला. ]

दार्शनिक साहित्य के अभ्यासी इस वस्तुस्थिति से सुपरिचित हैं कि दार्शनिक साहित्य के ग्रन्थों में अन्य ग्रन्थो में से बहुत अवतरण उध्धृत किये हुए होते हैं; क्यों कि दार्शनिक साहित्य का उद्देश स्व-परमत मंडन-खंडन करने का होने से उस में अन्यान्य मतों के उल्लेख बडे विस्तार के साथ मिलता है. यदि उन उन मतांतरों के मूल स्थान ढूंढ निकाले जाय तो अति कठिन मालूम पडता दार्शनिक साहित्य बहुत अंश में सुगम विशद और विशुद्ध हो जाता है.

दार्शनिक साहित्य के विद्वानों को यह भी सुविदित है कि बौद्धाचार्य धर्मकीर्ति के सेंकडो वाक्य दार्शनिक ग्रन्थो में उध्धृत किये हुए हैं, धर्मकीर्ति के बाद का शायद ही कोई ऐसा प्राचीन भारतीय दार्शनिक साहित्य का ग्रन्थ होगा कि जिस में धर्मकीर्ति का एकाध भी वाक्य उध्धृत किया हुआ न हो. क्यों कि बौद्धाचार्य धर्मकीर्ति का बौद्ध दार्शनिक परम्परा में अति महत्त्व का स्थान है. बौद्ध आचार्य दिङ्नाग कि जो मध्यकालीन, बौद्ध तर्कशास्त्र का पिता (Father of the midimal Buddhist Logic) कहा जाता है उस के सिद्धान्तों को पल्लवित करने का एवं वेग देने का कार्य यदि किसी ने पूरे जोर से किया हो तो धर्मकीर्ति ने किया है. ऐसा कह सकते हैं कि दिङ्नाग ने बीज बोया और धर्मकीर्ति ने उस में से वटवृक्ष विकसित किया है. चीनी यात्री इत्सिंग ने भारतवर्ष में प्रवास करने के बाद चीनी भाषा में लगभग इस्वीसन् ६९१ में जो वृत्तान्त लिखा है उस में उस ने धर्मकीर्ति की खूब प्रशंसा की है. इस से और अन्य आधार से सन् ६५० से ६८५ तक में धर्मकीर्ति का उदयकाल, मानना मुझे ठीक लगता है.

धर्मकीर्ति ने तर्कशास्त्र के विषय में निम्नलिखित सात महत्त्वपूर्ण संस्कृत ग्रन्थों की रचना

की है—प्रमाणवार्तिक, २ प्रमाणविनिश्चय, ३ न्यायबिन्दु, ४ हेतुबिन्दु, ५ सम्बन्धपरीक्षा, ६ सन्तानान्तरसिद्धि, ७ वादन्याय.[१]

इन में प्रमाणवार्तिक, न्यायबिन्दु और वादन्याय ये तीनों ग्रन्थ संस्कृत भाषा में आज तक प्रसिद्ध हो चुके हैं प्रमाणविनिश्चय मूल संस्कृत भाषा में उपलभ्य नहीं है. उस का तिब्बती अनुवाद ही मिलता है. हेतुबिन्दु भी मूल संस्कृत में नहीं मिलता है. उसका भी तिब्बती भाषानुवाद ही मिलता है. किन्तु अर्चटकृत हेतुबिन्दु टीका संस्कृत में मिलती है. उस के अन्तर्गत मूल के प्रतीकों के आधार से और तिब्बती अनुवाद के आधार पर किया गया स्थूल (Rough) संस्कृत भाषानुवाद बड़ोदा की गायकवाड ओरिएण्टल सीरीज से हेतु-बिन्दु टीका के साथ प्रसिद्ध हो चुका है. सम्बन्धपरीक्षा २५ कारिका प्रमाण ग्रन्थ है और उस पर धर्मकीर्ति की स्ववृत्ति भी है. इन दोनों का तिब्बती भाषानुवाद ही मिलता है.[२] किन्तु स्याद्वादरत्नाकर और प्रमेयकमलमार्तण्ड आदि जैन ग्रन्थों में सम्बन्धपरीक्षा की २२ कारिकाएं विवेचन के साथ उध्धृत की है. इस से यह मूल ग्रन्थ करीब करीब पूर्ण रूप से जैन ग्रन्थों में सुरक्षित रह गया है. धर्मकीर्तिरचित सम्बन्धपरीक्षावृत्ति का उद्धार भी जैन ग्रन्थों की सहाय से ठीक रूप से होने की शक्यता है. सम्बन्धपरीक्षा की २५ कारिकाओं का तिब्बती भाषानुवाद और २२ कारिकाओं का मूल संस्कृत स्वरूप पूज्य गुरुदेव की कृपासे हमने राजेन्द्रस्मारक ग्रन्थ में कुछ वर्षों से पूर्व प्रकाशित कर दिया है और उस में स्याद्वाद-रत्नाकर आदि ग्रन्थों में से आधारभूत उल्लेख भी प्रकाशित किये हैं.

सन्तानान्तरसिद्धि में एक मात्र कारिका है और उस पर विस्तार से गद्यरूप में धर्मकीर्ति का विवरण है. इस का तिब्बती अनुवाद ही मिलता है. फिर भी काश्मीर राज्य की ओर से प्रकाशित[३] 'नरेश्वर परीक्षा' नामक ग्रन्थ में (पृ० ६२ में) सन्तानान्तरसिद्धि की प्रथम कारिका उध्धृत की गई है. इस से उस का तो मूल संस्कृत स्वरूप में पता मिलता है. वह कारिका निम्न प्रकार है—

[४]बुद्धिपूर्वां क्रियां दृष्ट्वा स्वदेहेऽन्यत्र तद्ग्रहात्।
ज्ञायते यदि धीश्चित्तमात्रेऽप्येष नयः समः॥

धर्मकीर्ति के इन सभी ग्रन्थों में प्रमाणवार्तिक सब से बडे महत्त्व का ग्रन्थ है. दिङ्ना-गरचित प्रमाणसमुच्चय के कुछ अंशों का विवरण करने के लिये स्वतन्त्र व्याख्या रूप से इस

---

१. धर्मकीर्ति के इन सभी संस्कृत ग्रंथों के तिब्बती भाषानुवाद तंजूर मूदो चे (=९५) में मुद्रित हुए हैं.

२. इस के पर विनीतदेव और शंकरानन्द रचित वृत्तिओं का तिब्बती भाषानुवाद पेकींग एडीशन के तंजूर मूदो CXII (११२) में मिलता है. पृ. १-२६ और २७-४४।

३. काश्मीर संस्कृत सीरीज नं. ४५।

४. इस का तिब्बती अनुवाद इस प्रकार मिलता है—

रङ् लुस् ब्लो स्डोन् ऽग्रो व यि॥ ब्य व म्थोङ् नस् गृशन् ल दे॥
ऽजिन् फ्यिर् गल् ते ब्लो शेस् ऽग्युर्॥ सेमुस् चम् ल यङ् छुल् ऽदि मत्सुङ्स्॥

प्रमाणवार्तिक ग्रन्थ की रचना की गई है. इस पर अनेकानेक टीकाएँ एवं प्रटीकाएँ संस्कृतभाषा में लिखी गई हैं. किन्तु वर्तमान में उसका थोडा सा ही अंश संस्कृत में मिलता है. अवशिष्ट अंश तिब्बती अनुवाद के रूप में आज भी बडे विस्तार से मिलता है.

धर्मकीर्ति का दुसरा बडे महत्त्व का ग्रन्थ प्रमाणविनिश्चय है. यह ग्रन्थ गद्य–पद्य उभयात्मक है. इस पर धर्मोत्तर की अतिविस्तृत टीका मिलती है और ज्ञानश्रीभद्र की एक छोटी वृत्ति भी मिलती है. किन्तु इस प्रमाणविनिश्चय सम्बन्धी सभी साहित्य का तिब्बती भाषानुवाद ही मिलता है.

विविध विषयक बौद्धसाहित्य के सेंकडों ग्रन्थों का अनुवाद तिब्बती भाषा में आज से सेंकडों वर्ष पूर्व हो चुके हैं. यद्यपि संस्कृत बौद्ध साहित्य का बहुत कुछ अंश आज संस्कृत भाषा में नष्ट हो चुका है तो भी तिब्बती भाषा में अनुवादरूप से संगृहीत उन ग्रन्थों के आधार से इस क्षति की कुछ अंश से पूर्ति हो सकती है.

जैन दार्शनिक साहित्य के अध्ययन करते समय ऐसे अनेक अनेक प्रसंग मुझे प्राप्त हुए हैं कि जहां पर तिब्बती भाषानुवादों से मुझे पर्याप्त सहाय मिली है. जैनाचार्य मल्लवादि क्षमाश्रमण प्रणीत द्वादशार नयचक्र के संशोधन एवं सम्पादन में दिङ्नागरचित प्रमाणसमुच्चय कारिका और प्रमाणसमुच्चयवृत्ति एवं इन दोनों पर जिनेन्द्रबुद्धिरचित विशालामलवती के तिब्बती भाषानुवादों का हमने काफी उपयोग किया है. भावनगर की जैन आत्मानंद सभा से अल्प समय में प्रकाशित होनेवाले इस द्वादशारनयचक्र ग्रन्थ के प्रथम विभाग के टिप्पणों में परिशिष्ट रूप से प्रमाणसमुच्चय के प्रथम परिच्छेद के महत्त्व के अंश का तिब्बती भाषानुवाद पर से हमने संस्कृत में अनुवाद भी किया है. साथ साथ प्रमाणसमुच्चयवृत्ति और विशालामलवती का संस्कृत अनुवाद भी तिब्बती भाषानुवाद के आधार पर वहां हमने दिया है.

धर्मकीर्ति के प्रमाणवार्तिक और प्रमाणविनिश्चय ये दोनों पृथक् पृथक् ग्रन्थ हैं. फिर भी एक कर्तृक होने से कुछ ऐसी कारिकाएँ भी हैं कि जो समान रूप से दोनों में पाई जाती हैं. यही कारण है कि भिन्न भिन्न दार्शनिक साहित्य में उध्धृत किये गये धर्मकीर्ति के अवतरणों में कुछ ऐसे भी अवतरण हैं कि जो प्रमाणवार्तिक और प्रमाणविनिश्चय दोनों में पाये जाते हैं. लेकिन ऐसे भी अनेक अवतरण धर्मकीर्ति के नाम पर मिलते हैं कि जिन का पता धर्मकीर्ति के उपलब्ध संस्कृत ग्रन्थों में नहीं मिलता, मात्र प्रमाणविनिश्चय के तिब्बती भाषानुवाद में मिलता है. प्रमाणविनिश्चय बहुत बडा आकर ग्रन्थ है. यहां हम उस के कुछ कुछ अंश का तिब्बती भाषानुवाद और उस का संस्कृत अनुवाद देंगे कि जिन का अंशतः या पूर्णतया अवतरण दार्शनिक साहित्य में पाया जाता है.

यहां पर एक बात ध्यान में रखनी चाहिये कि तिब्बती भाषानुवाद करनेवाले पण्डितों ने कई जगह पर संस्कृत ग्रन्थों के रहस्य न समझने के कारण भाषानुवाद करते समय गलत भाषानुवाद भी कर दिये हैं, कभी कभी जिस संस्कृत आदर्श पर से भाषानुवाद किया हो उस आदर्श में ही यदि पाठ अशुद्ध हो तो भी भाषानुवाद वहां अशुद्ध हुआ है जिन लकडे

के फलकों पर अक्षरों की खुदाइ कर के लकडे के फलकों से तिब्बती ग्रन्थों का मुद्रण किया जाता है उन फलकों में अक्षरों की खुदाई में खोदनेवाले के हाथ से भूल हो जाती हैं. इस से तिब्बती भाषानुवाद के भिन्न भिन्न (Editions) संस्करणों में पाठभेद भी नजर आता है. इन सभी बातों को ध्यान में लेकर हमने यहां तिब्बती भाषानुवाद से संस्कृत में अनुवाद किया है. अन्य दार्शनिक ग्रन्थों में अवतरण रूप से विद्यमान प्रमाणविनिश्चय सम्बन्धी संस्कृत अंशों को हमने अत्यधिक प्रमाणभूत माना है. तिब्बती लिपि के टाइप की अनुपलब्धि के कारण तिब्बती भाषानुवाद देवनागरी लिपि में परिवर्तित कर के यहां दिया गया है.

तिब्बती—फन्-प दङ् मि-फन्-प थोब्-प दङ् स्पोङ्-ब-नि ङेस्-पर् यङ्-दङ्-पऽि शेस्-प स्ङोन्-दु-ऽग्रो-ब-चन्-यिन्-पस् न दे मि-मूखस्-प नंमूस् ल बूस्तन्-पऽि दोन्-दु ऽदि बूर्चम्-प मैं।

यङ् दग् पऽि शेस्-पं दे ति नंम् प ग्ञिस् ते। मूङोन् सुम् दङ् नि जैंस् सु दूपग् चेस् व्यऽो। ऽदि दग् गिस् दोन् योङ्स् सु दूप्यद् नस् ऽजुग् प नि दोन् व्य ब ल बूस्लुब् मेदू पऽि फियर् रो।........। छ्दू म नंम् ग्ञिस् खो न स्ते ऽब्रेल् ब नि गूशन् लस् मूङोन् सुम् म यिन् प। ऽद्र बऽि बूदग् तु तोंगूस् फियर् रो।

—प्रमाणविनिश्चय. पृ. २५६ a-b.

संस्कृत—हिताहितप्राप्तिपरिहारयोर्नियमेन सम्यग्ज्ञानपूर्वकत्वात् तदपटूनां व्युत्पादनार्थमिदमारभ्यते—

[ प्रत्यक्षमनुमानं च प्रमाणे सदृशात्मनः ।
अप्रत्यक्षस्य सम्बन्धादन्यतः प्रतिपत्तितः ॥ ]

तत् सम्यग्ज्ञानं द्विविधम्—प्रत्यक्षमनुमानं चेति । न ह्याभ्यामर्थं परिच्छिद्य प्रवर्तमानोऽर्थक्रियायां विसंवाद्यते ।...............प्रमाणे द्वे एव, सदृशात्मनः अप्रत्यक्षस्य सम्बन्धादन्यतः प्रतिपत्तितः ।

तिब्बती—गूशन्' दग्' मूङोन् सुम्' म' यिन्' पऽि' छ्दू' म' नि' मेद्' दो' शेस्' झेर्' ब दे' नि' रिगूस्' प' म' यिन्' ते। गङ्' गि' फियर्' छ्दू' दङ्' चिग्' शोस्' स्प्यि' गूशग्' दङ् ॥ गूशन्' ब्लो' तोंगूस्' पर्' व्येद्' फियर्' दङ् ॥ ऽगूऽ' शिग्' ऽगोग्' पर्' व्येदू फियर् ॥ छ्दू' म' गूशन्' नि' स्त्रिद्' प' भिद् ॥

संस्कृत—अन्ये 'अप्रत्यक्षं प्रमाणं नास्ति' इत्याहुः, तन्न युज्यते, यस्मात्—

प्रमाणेतरसामान्यस्थितेरन्यधियो गतेः ।
प्रमाणान्तरसद्भावः प्रतिषेधाच्च कस्यचित् ॥

तिब्बती—ऽदि' स्तर्'

मूङोन्' सुम्' दङ् नि' दोन्' मेद्' न ॥ मि' ऽव्युङ्' ब' लस्' छ्दू' म' त्रिद् ॥
ऽब्रेल्' ब' यि' नि' रङ्' बूशिन्' देऽि ॥ र्ग्यु' यिन्' पस्' न' गूत्रिस्' क' मङ्घस् ॥

पृ. २६१ a.

संस्कृत—तथाहि—

अर्थस्यासम्भवेऽभावात् प्रत्यक्षेऽपि प्रमाणता ।
प्रतिबद्धस्वभावस्य तद्धेतुत्वे समं द्वयम् ॥

तिब्बती—ग्शन्' यङ्'

रान् नि' ञे' वर्' स्व्योर्' व' नऽङ् ॥ ग्शन्' यङ्' स्म' स्व्योर्' द्रन्' प' ल' ॥
गल्' ते' द्बङ्' पोऽि' ब्लो' ल्तोस् ॥ दोन्' दे' छोद्' पर्' ग्युर् व' यिन् ॥—

संस्कृत—अन्यच्च—

अर्थोपयोगेऽपि पुनः स्मार्तं शब्दानुयोजनम् ।
अक्षधीर्यद्यपेक्षेत सोऽर्थो व्यवहितो भवेत् ॥

तिब्बती—दे्ऽि' फ्यिर्'

गङ्' स्ङोन्' ब्लो' यि' स्म्येद्' ब्येद्' मिन् ॥ ञेर् स्व्योर्' ख्यद्' पर् मेद्' पऽि' फ्यिर् ॥
दे' नि' फ्यिस्' क्यङ्' ऽग्युर्' देस्' न ॥ दोन्' मेद्' न' यङ्' मिग्' ब्लोर्' ऽग्युर् ॥

पृ० २६२ a.

संस्कृत—तस्मात्—

यः प्रागजनको बुद्धेरुपयोगाविशेषतः ।
स पश्चादपि तेन स्यादर्थापायेऽपि नेत्रधीः ॥

तिब्बती—द्बङ्' पोऽि' ब्य' व' मेद्' प' ल ॥ स्म' यिस्' दोन्' नि' मृथोङ्' ब' ब्'
शिन् ॥ ब्लो' ल' स्नङ्' ब' मेद् पऽि' फ्यिर् ॥ दे' नि' ब्र्जोद्' मेद्' तोंग्स् मेद् यिन् ॥

पृ० २६५ a.

संस्कृत—शब्देनाव्यापृताक्षस्य बुद्धावप्रतिभासनात् ।
अर्थस्य दृष्टाविव तदनिर्देशस्य वेदकम् ॥

तिब्बती—ऽोन्' दे' नि' म्' ङोन्' सुम्' म' ङेस्' पऽि' ब्दग्' ञिद्' लस्' जि'
ल्तर्' थ' स्न्यद्' दु' ऽग्युर् । ऽदिऽो' शेस्' ब्य' वर्' ङेस्' न' नि' ब्दे' दङ्' स्दुग् 'ब्स्ङल्' ग्यि'
स्ग्रुब्' पर्' ब्येद्' प' दग्' थोब्' प' दङ्' स्पोङ्' बऽि' दोन्' दु' ऽजुग्' पऽि' फ्यिर्' रो'
शेन । स्व्योन्' ऽदि' मेद्' दो । गङ्' गि' फ्यिर्'

दोन्' मथोङ्' ब' ऽदि' मृथोङ्' नेम्स्' ल ॥ म्योङ्' बऽि' मृथु' लस्' ब्युङ्' ब' यि ॥
द्रन्' लस्' म्ङोन्' पर्' ऽदोद्' प' यिस् ॥ थ' स्न्यद्' रब्' तु' ऽजुग्' प' यिन्' ते ॥

पृ. २६५ b.

संस्कृत—ननु प्रत्यक्षस्य अनिश्चयात्मकत्वात् कथं व्यवहारः, 'इदम्' इति निश्चये सुख-
दुःखसाधनप्राप्तिपरिहारार्थं प्रवृत्तेरिति चेत्, नायं दोषः, यतः—

तद्द्रष्टावेव दृष्टेषु संवित्सामर्थ्यभाविनः ।
स्मरणादभिलाषेण व्यवहारः प्रवर्तते ॥

<u>तिब्बती</u>—ग्शन्' यङ्'

ल्हन्' चिग्' द्मिग्स्' प' ङेस्' पडि' फियर् । स्ङो' दङ्' दे' ब्लो' ग्शन्' म' यिन् ।

पृ. २७४ a.

<u>संस्कृत</u>—अन्यच्च—

सहोपलम्भनियमादभेदो नीलतद्धियोः ।

<u>तिब्बती</u>—द्मिग्स्' प' मङोन्' सुम्' म' यिन्' न ॥ दे' मृथोङ्' रब्' तु' ऽग्रुब्' पर्' ऽग्युर् ॥

पृ. २७४ b.

<u>संस्कृत</u>—अप्रत्यक्षोपलम्भस्य नार्थदृष्टिः प्रसिध्यति ।

<u>तिब्बती</u>—गल्' ते' ग्ञिस्' कडि' छद्' मडि' युल्' द्ङोस्' पो' यिन्' न' दे' नि' जि' ल्तर्' र्तग्स्' लस्' स्प्यि' र्तोग्स्' ल । ग्शन्' लस्' नि' रङ्' गि' म्छन्' ञिद्' यिन्' शे' न । बशद्' प'

दे' ब्शिन्' रङ्' ब्शिन्' ल' ल्दोग्' पडि । द्ङोस्' पो' चम्' शिग्' रब्' स्ग्रुब्' फियर् ॥
स्प्यिडि' युल्' चन्' दु' ब्शद्' दे । ख्यद्' पर्' ग्नस्' प' मेद्' फियर् रो ॥

पृ. २७७ a.

<u>संस्कृत</u>—यदि द्विविधः प्रमाणस्य विषयः कथं लिङ्गात् सामान्यं प्रतीयते, अन्यस्मात् स्वलक्षणमिति चेत्, उच्यते—

अतद्रूपपरावृत्तवस्तुमात्रप्रवेदनात् ।
सामान्यविषयं प्रोक्तं लिङ्गं भेदाप्रतिष्ठितेः ॥

<u>तिब्बती</u>—दे' ल' मृङोन्' सुम्' र्तोग्' ब्रल्' म' ऽख्रुल्' व । रङ्' रिब्' दङ्' म्यङ्' दु' [5]ब्स्कोल्' प' दङ्' म्रुर्' शुग्स्' पडि' ऽख्रुल्' प' ल' सोग्स्' पस्' ऽख्रुल्' ब' म' ब्स्क्येद्' चिङ्' नम्' पर्' र्तोग्' प' मेद्' पडि' शेस्' प' नि' मृङोन्' सुम्' मो । पृ० २६१ b.

<u>संस्कृत</u>—तत्र [6]प्रत्यक्षं कल्पनापोढमभ्रान्तम् । तिमिराशुभ्रमणनौयानसंक्षोभाद्यनाहितविभ्रममविकल्पकं ज्ञानं प्रत्यक्षम् ।

---

५. प्रमाणविनिश्चय के तिब्बती अनुवाद में यहां पर 'ब्स्कोल्'' प' दङ्' । म्रुर्' शुग्न्' पडि' ऽख्रुल्' प' ल' सोगन्' पस्' पाठ है. लेकिन वह अर्थदृष्टि से यहां गलत मालूम पड़ता है. न्यायबिन्दु के तिब्बती अनुवाद में यहां पर 'ब्स्कोर्' ब' दङ्' म्रुर्' शुगस्' प' दङ्' ऽख्रुग्स्' ल' सोगन्' पस्' ऐसा पाठ है. और वही यथार्थ लगता है.

६. यहां से हमने प्रमाणविनिश्चय के जो तीन अंश दिये हैं उनका समर्थन प्रमाणनयतत्त्वालोकालंकार नामक ग्रन्थ की 'स्याद्वादरत्नाकर' नाम वृत्ति में आये हुए एक पाठ से होता है. विक्रम की १२ वी

तिव्वती—जैस् दूपग् प नैम् ग्ञिस् ते। रङ् गि दोन् दङ् ग्शन् ग्यि दोन् नो।......दे ल रङ् दोन् नि छुल् ग्सुम् तॅगस् लस् दोन् मृथोङ् यिन्। मृछन् ञिद् ग्सुम् पडि तॅगस् लस् जैस् सु दूपग् प व्य व ७(डि दोन् ल) तोंग्स् प गङ् यिन् प दे नि रङ् गि दोन् ग्यि जैस् सु दूपग् प यिन् नो। पृ० २७६ a.

संस्कृत—[८]अनुमानं द्विधा—स्वार्थं परार्थं च। तत्र स्वार्थं त्रिरूपाल्लिङ्गतोऽर्थदृक्। त्रिलक्षणाल्लिङ्गाद् यदनुमेये (ऽर्थे) ज्ञानं तत् स्वार्थमनुमानम्।

तिव्वती—गशन् दोन् जैस् सु दूपग् प नि॥ रङ् गिस् मृथोङ् दोन् रव् ग्सल् व्येद्॥

जि ल्तर् रङ् ञिद् छुल ग्सुम् पडि तॅगस् लस् तॅगस् (चन्) ल शेस् प व्स्क्येद् पर् ऽद्दोस् प्स् स्क्येस् प दे खो न ल्तर् ग्शन् ल तॅगस् चन् ग्यि शेस् प व्स्क्येद् पर् व्येद् प नि ग्शन् ग्यि दोन् छुल् ग्सुम् पडि तॅगस् स्तोन् पर् व्येद् प नि ग्शन् ग्यि दोन् ग्यि जेस् सु दूपग् स्ते। पृ० २९९ a.

संस्कृत—परार्थमनुमानं तु स्वदृष्टार्थप्रकाशनम्। यथैव हि स्वयं त्रिरूपाल्लिङ्गतो लिङ्गिनि ज्ञानमुत्पन्नं तथैव परत्र लिङ्गिज्ञानोत्पिपादयिषया त्रिरूपलिङ्गाख्यानं परार्थमनुमानम्।

---

शताब्दी के प्रसिद्ध जैनाचार्य वादि देवसूरिजीने अपने स्याद्वाद रत्नाकर नाम के महान ग्रन्थ में धर्मकीर्ति के न्यायविनिश्चय में से एक लंबा अवतरण दिया है. धर्मकीर्ति ने न्यायविनिश्चय नाम का कोई ग्रन्थ रचा ही नहीं. और वह अवतरण प्रमाणविनिश्चय में अक्षरशः मिलता है. अतः वह अवतरण प्रमाणविनिश्चय से ही लिया गया है. किसी लेखक के हाथ से प्रमाणविनिश्चय के स्थान में चूक से न्यायविनिश्चय नाम लिखा गया हो अगर प्रमाणविनिश्चय की न्यायविनिश्चय ऐसे नाम से भी उस समय प्रसिद्धि रही हो. कुछ भी हो प्रमाणविनिश्चय से वह लिया गया है. वह अवतरण निम्नप्रकार है—

"अपि च भगवद्वचनसूत्रणासूत्रधारो **धर्मकीर्तिरपि न्यायविनिश्चयस्य** आद्य-द्वितीय-तृतीयपरिच्छेदेषु यथाक्रमं '**प्रत्यक्षं कल्पनापोढमभ्रान्तम्**' इति '**तत्र स्वार्थं त्रिरूपाल्लिङ्गतोऽर्थदृक्**' इति, '**परार्थमनुमानं तु स्वदृष्टार्थप्रकाशनम्**' इति त्रीणि लक्षणानि '**तिमिराशुभ्रमणनौयानसंक्षोभाद्यनाहितविभ्रममविकल्पकं ज्ञानं प्रत्यक्षम्**' इति **त्रिलक्षणाल्लिङ्गाद् यदनुमेयेऽर्थे ज्ञानं तत् स्वार्थमनुमानम्**' इति '**यथैव** हि स्वयं **त्रिरूपाल्लिङ्गतो लिङ्गिनि ज्ञानमुत्पन्नं तथैव परत्र लिङ्गिज्ञानोत्पिपादयिषया त्रिरूपलिङ्गाख्यानं परार्थमनुमानम्**' इति च व्याचक्षाणो लक्ष्यस्यैव विधिमन्वकीर्तयत।"

स्याद्वादरत्नाकर में प्रमाणनयतत्त्वालोकालंकार के १ ले परिच्छेद के २ रे सूत्र की वृत्ति में पृ. २३ में यह उल्लेख है.

७. स्याद्वादरत्नाकर के आधार पर हमने [ ] कोष्टकान्तर्गत पाठ दाखिल किया है.

८. "अनुमानं द्विधा स्वार्थं त्रिरूपाल्लिङ्गतोऽर्थदृक्। पूर्ववत् फलमर्थः स्वरूपं चातुल्यमेतयोः" —प्रमाण समुच्चय के २ रे स्वार्थानुमान परिच्छेद की इस १ ली कारिका में दिङ्नाग ने अनुमान का स्वरूप बताया है वही यहां धर्मकीर्ति ने अक्षरशः अपना लिया है.

# શુદ્ધિપત્રક

## કાવ્ય – વિભાગ

| પૃષ્ઠ | પંક્તિ | અશુદ્ધ | શુદ્ધ |
|---|---|---|---|
| ૩ | ૨ | સ્રગ્ધરા | સ્રગ્ધરા – શાર્દૂલ-વિક્રીડિતની પાદપૂર્તિ સાથે |
| ૬ | ૫–૧૩ | नित्य | नित्यं |
| ૬ | ૨૧ | मुनिमोहन | मुनिमोहनं |
| ૬ | ૧૭ | हृदय | हृदयं |

## જીવનચરિત્ર – વિભાગ

| પૃષ્ઠ | પંક્તિ | અશુદ્ધ | શુદ્ધ |
|---|---|---|---|
| ૨ | ૧૧ | યાં | ત્યાં |
| ૨૦ | ૧૨ | श्री सुखसागरसूरि | श्री सुखसूरि |
| ૩૯ | ૮ | વ્યયહાર | વ્યવહાર |
| ૪૦ | ૩ | સં. ૧૯૬૦ | સં. ૧૯૫૯ |
| ૪૨ | ૧૪ | હયાને | હૈયાને |
| ૪૪ | ૧૨ | ચત્ર | ચૈત્ર |
| ૪૮ | ૧ | મુનિશ્રી | મુનિશ્રીએ |
| ૫૩ | ૨૦ | તયાર | તૈયાર |
| ૬૦ | ૯ | Religious | Religions |
| ૬૪ | ૭ | સં. ૧૯૩૫ | સં. ૧૯૪૯ |

## લેખ – વિભાગ

| પૃષ્ઠ | પંક્તિ | અશુદ્ધ | શુદ્ધ |
|---|---|---|---|
| ૧૧ | ૪ | વચિત્ર્ય | વૈચિત્ર્ય |
| ૧૫ | ૧૫ | જીવનમૂકત | જીવન્મુકત |
| ૨૮ | ૨૪ | निकरारण | निराकरण |
| ૩૫ | ૨૬ | दिक्षत | दीक्षित |

૩૫ ફુટનોટ ૨૬ સમજવી.

| પૃષ્ઠ | પંક્તિ | અશુદ્ધ | શુદ્ધ |
|---|---|---|---|
| ૩૭ | ૧૯ | શ્રી જિનસુજસૂરિના | શ્રી જિનસુખસૂરિના |
| ૩૯ | ૩ | નિશ્રમાં | નિશ્રામાં |
| ૪૧ | ૧૦ | ગગા | ગયા |
| ૪૧ | ૧૦ | સાહસીઓએ | સાહસિકોએ |

## અન્યવિષયક લેખ – વિભાગ

| પૃષ્ઠ | પંક્તિ | અશુદ્ધ | શુદ્ધ |
|---|---|---|---|
| ૧ | ૧ | પૂજ્યપાદ | પૂજ્યપાદ |
| ૩ | ૧૯ | ચારિત્ર કે | ચારિત્ર હે |
| ૩૬ | ૧ | કુલિંગ ગમં | કુલિંગ ‘મં’ |
| ૩૭ | ફુટનોટ | રૂધિર | રુચિર |
| ૪૦ | ૧૭ | મહાપશસ્વીની | મહાયશસ્વિની |
| ૫૪ | ૧૪ | સન્ય | સૈન્ય |
| ૬૫ | ૨૯ | नद | नंद |

# तिब्बती भाषानुवादों का परिचय

बौद्ध संस्कृत ग्रन्थों के तिब्बती भाषानुवादों का प्रारंभ तिब्बती में इसवीय सातवी शताब्दी के उत्तरार्ध में हुआ और यह कार्य सेंकडों वर्षों तक पीछे भी चालू रहा. इस के फल स्वरूप सेंकडों बौद्ध संस्कृत ग्रन्थों के तिब्बती भाषा में अनुवाद तैयार हुए. भारत से गये हुए पंडित और तिब्बत के पंडित ये दोनों मिलकर संस्कृत ग्रन्थों के तिब्बती भाषा में अनुवाद करते थे. इस से एक-दुसरे के भाषाज्ञान में जो अपूर्णता हो उसे दूर करने का सुंदर प्रयत्न करने में आता था १५ वी शताब्दी के प्रारम्भ में एक महा विद्वान बौद्ध साधुने इन सभी भाषानुवादों का संग्रह कर के दो विभागों में उन का व्यवस्थित वर्गीकरण किया. एक विभाग का नाम कंजूर रक्खा गया और दुसरे का नाम तंजूर. बौद्ध सूत्र ग्रन्थों के तिब्बती भाषानुवाद कंजूर में समाविष्ट किये गये और न्याय, व्याकरण, काव्य, कोश, विधि, मन्त्र, तन्त्र, योग, छंद, वैद्यक आदि विविध विषयक छोटे-बडे सेंकडों ग्रन्थों का तिब्बती भाषानुवाद तंजूर विभाग में रक्खा गया. और बडी बडी पोथीयां कर इनमें ये सब ग्रन्थ रक्खे गये. और सुविधा के लिये प्रत्येक पोथी को क्रमशः अलग अलग नंबर दिया गया. जिस ग्रन्थ की आवश्यकता हो वह ग्रन्थ जिस नंबर की पोथी में रक्खा गया हो उस नंबर को लिस्ट में खोजकर उस नंबर की पोथीमें से तुर्त ही वह ग्रन्थ मिल सकता है. एकेक पोथी में करीब करीब साडे तीनसो या चारसो पान रहते हैं. बहुत ही बडा ग्रन्थ हो तो उस को दो दो पोथीओ में विभक्त किया गया है. और छोटे छोटे ग्रन्थ हो तो एक पोथी में अनेक ग्रन्थों का भी संग्रह किया गया है.

कुछ वर्षों के बाद, इन हस्तलिखित पोथीयों पर से लकडे के फलकों पर अक्षरों को खोद कर एक प्रकार के ब्लोक बनाकर इन ग्रन्थों कागज पर छापने का प्रारंभ हुआ. जो Xylograph कहा जाता है. ऐसे लकडे के ब्लोक अनेक भिन्न भिन्न स्थानों मे बनाये गये इन में १ छोनी, २ पेकींग, ३ देर्गे, ४ स्नर् थङ्, और ५ ल्हासा ये मुख्य स्थान है. और वहां छपे हुए ग्रंथ उन स्थानों के नाम से पहिचाने जाते है. जैसे-छोनी एडीशन, पेकींग एडीशन इत्यादि. इन में ल्हासा एडीशन में तंजूर विभाग नहीं है. छोनी एडीशन, पेकींग एडीशन और देर्गे एडीशन के ग्रंथ कुछ कुछ स्थानों में ही मिलते हैं इस से वे दुर्लभ है. स्नर् थङ् एडीशान के ग्रन्थ ही विपुलतया सर्वत्र पाये जाते हैं. इन तिब्बती ग्रन्थों के पत्ते की लंबाई चौडाई करीब करीब "२४×६" इंच रहती है दोनो बाजू में छपा हुआ रहेता है और प्रत्येक बाजू में सात सात पंक्तियाँ होती हैं

यहां हमने प्रमाणविनिश्चय के जिस तिब्बती भाषानुवाद का उपयोग किया है वह स्नर् थङ् एडीशन का है. तंजूर के मृदो विभाग में ९५ नंबर की पोथी में पृ० २५९ a से पृ० ३४८ a तक यह ग्रंथ है इस के तीन परिच्छेद हैं—१ प्रत्यक्ष, २ स्वार्थानुमान और ३ परार्थानुमान. १ ला परिच्छेद पृ० २५९ A से पृ० २७६ A तक है. २ रा परिच्छेद पृ० २७६ A से पृ० २९९ A तक है. ३ रा परिच्छेद पृ० २९९ A से पृ० ३४८ A पर्यन्त है मूल ग्रन्थ कारिकात्मक है और उस पर गद्य में वृत्ति है. कारिका और वृत्ति

दोनों संमीलित है. इस से कभी कभी संपूर्ण कारिका पृथक् लिखी गई है और कभी कभी कारिका के अंशों की पृथक् पृथक् व्याख्या करने के लिये कारिका के अंश यथायोग विभक्त भी किये गये हैं.

यद्यपि सातवी शताब्दी के बाद रचे हुए भारतीय प्राचीन प्रायः सभी दार्शनिक साहित्य में बौद्ध ग्रन्थों के अवतरण मिलते हैं फिर भी जैन दार्शनिक साहित्य में बौद्ध ग्रन्थों के अवतरण अत्यंत विपुलतया मिलते हैं. यहा तक कि नष्ट हुए बौद्ध संस्कृत ग्रन्थों के अनेक अंश भी कभी कभी इन जैन साहित्यान्तर्गत उल्लेखों के आधार से तैयार किये जा सकते है. धर्मकीर्ति की सम्बन्धपरीक्षा और स्ववृत्ति का बहुत कुछ अंश जैन साहित्य के आधार से तैयार किया जा सकता है यह पहले हम कह चुके हैं. वैसे हेतुबिन्दु का मूल भी उत्पादादि[९] सिद्धि नामक जैन ग्रन्थ की सहायता से बहुत अंशों में तैयार किया जा सकता है इस निबन्ध में प्रमाणविनिश्चय के थोडे ही अंश खास कर के जैन साहित्य के आधार पर हमने दिये हैं किन्तु यदि विशेष गवेषणा की जाय तो जैन दार्शनिक साहित्य में विपुल सामग्री मिलने की सम्भावना है कि जो प्रमाणविनिश्चय के संस्कृत में पुनरुद्धार करने के लिये खास उपयुक्त होगी.

इसी तरह प्रमाणसमुच्चय नाम का एक महत्त्व का बौद्ध ग्रन्थ कि जो बौद्धन्याय के पिता दिङ्नाग की रचना है और जो संस्कृत भाषा में नष्ट हो गया है और जिस का तिब्बती अनुवाद ही मिलता है इस का भी संस्कृत में पुनरुद्धार करने की बहुत कुछ सामग्री जैन ग्रन्थों में प्राप्त होती है।

आचार्य श्री **मल्लवादिक्षमाश्रमण** प्रणीत **द्वादशार नयचक्र**[१०] एवं तद्वृत्ति में इस के लिये विपुल सामग्री है जिस का उपयोग कर के नयचक्र के सम्पादन में प्रमाणसमुच्चय के महत्त्व के अंश का पुनरुद्धार हमनें नयचक्र के टिप्पण एवं परिशिष्ट में किया है. इस तरह से यह परिशीलन दार्शनिक ग्रन्थों के अभ्यासी एवं ऐतिहासिकों को महान् उपयुक्त होगा ।

**शेरीसा पार्श्वनाथ तीर्थ,** — **पूज्यपाद गुरुदेव मुनिराज श्री भुवनविजयान्तेवासी**
मार्गशीर्ष शुक्ल षष्ठी. वि. सं. २०१८ — **मुनि जम्बूविजय**

---

९ इस की रचना प्रसिद्ध जैनाचार्य श्री **हेमचन्द्रसूरीश्वरजी** के गुरुबन्धु प्रद्युम्नसूरि के शिष्य आचार्य चन्द्रसेनसूरिने की है. रतलाम (मालवा) की ऋषभदेवजी केसरीमलजी नाम की जैन संस्था से इसका प्रकाशन हुआ है.

१०. इस नयचक्र का सम्पादन भावनगर की जैन आत्मानंद सभा से शीघ्र ही होनेवाला है.

---

श्री मोहनलालजी अर्धशताब्दी स्मारक ग्रंथना नीचेना फरमाओ श्री बहादुरसिंहजी प्रिन्टींग प्रेस पालीताणामां छपायेल छे.

फरमा २–२ पेज, पेज नंबर १ थी १८. फरमा १ थी ११, पेज नंबर १ थी ८८ गुजराती फरमा १ थी ५, पेज नंबर १ थी ४०. फरमा १ थी ८, पेज नंबर १ थी ६४. फरमा १ थी ३, पेज नंबर १ थी २६ हिन्दी.